पूरन प्रेम सुधा बसुधा बसुधारमई बसुधार सु रेखी १,
जीवन या ब्रज जीवन की ब्रज जीवन जीवनमूरि बिसेखी २;
तू परमावधि रूप रमा परमानँद को परमानद पेखी ३,
नेह भरी नख ते सिख देव सुदेह धरे मनि-मूरति देखी ॥ १२६ ॥

रेखी = रेखा खींची हुई, गिनी हुई, गण्य। बसुधा = पृथ्वी। जीवन = पानी ( जीवनं भुवनं जलमित्यमरः )।

सरद के बारिद में इंदु सो लसत देव,
सुंदर बदन चाँदनी सो चारु चीर है;
सोधी सुधा-बिंदु मकरंद-सी मुकुत-माल
लपिटी मनोज ४ तरु-मंजरी समीर है।
सील-भरी सलज सलोनी मृदु मुसुकानि
राजै राजहंसगति गुनीन गंभीर है;

---

१. बसु ( ज्योति की ) धारा-युक्त रत्नों की धारा सुंदर प्रकार से गण्य हुई। प्रयोजन यह है कि नायिका ज्योति पूर्ण रत्न-समूह-सी है। वह प्रेम-पूर्ण होकर पृथ्वी की मानो अमृत है।

२. तू ब्रज के जीवधारियों की जीव है, अथच ब्रज की जल-रूपी जीवनमूरि ( जीवन की उत्पत्ति का हेतु ) विशेष रूप से है।

३. तू लक्ष्मी के सौंदर्य की अतःपर सीमा है; अथच परमानंद को भी प्रमाण देने( हद बाँधने )वाली तुझे हमने देखा।

४. चित्त प्रसन्न करनेवाली।

घेरी चहुँ ओरन ते भौंरन की भीर, तामैं
ये री चितचोरनि चकोरनि की भीर है१ ॥ १२० ॥

सोधी = शुद्ध की हुई। गहीर = गंभीर।

कातिक२ की राति पूनो इंदु परकास दूनो
आस पास३ पावस-अमावस लगी रहै;
ग्रीपम४ की उपमा मयूख मान कसे, मुख५
देखे मनमुख निसि सिसिर लगी रहै।
बरसै६ जोन्हाई सुधा बसुधा सहस धार
कुमुदिनि सूखै ज्यौं-ज्यौं जामिनि जगी रहै;
दोऊ७ पर उज्जल बिराजै हंस हंसी देव
स्याम रँग रँगी जगमगि उमगी रहै ॥ १२१ ॥

१. मयोजन यह कि सौरभ के लोभ से भौंरे तथा चंद्रमा के भ्रम से चकोर नायिका को घेर रहे हैं।

२. शरद् ऋतु।

३. मुखमंडल के इधर-उधर बालों के समूह से मेघाच्छादित वर्षा-ऋतु का मतलब है। मयूख = किरण।

४. नायिका के मान करने से ग्रीष्म-ऋतु का अभिप्राय है।

५. नायिका के मुदित मुख-चंद्र से शिशिर का अभिप्राय है।

६. हेमंत-ऋतु; इस ऋतु में ज्यों-ज्यों रात्रि बढ़ती है, त्यों-त्यों कुमुदिनी सूखती है।

७. वसंत-ऋतु; इस ऋतु में दोनो पक्षों में आनंद रहता है। हंसी रूपी नायिका के दोनो पर श्याम (हंस, नायक) के रंग में रँगे होने पर भी उज्ज्वल हैं।

रूप में षड् ऋतु ।

खगी रहै = गड़ी रहै । उषमा = गरमी । मान करे = मान-युक्त होने से । कुमुदिनि = ( कुमुद ), गदूल, कोकाबेली ; पद्मिनी ( नायिका ) । जामिनि जगी रहै = रात्रि जगती है, अर्थात् बढ़ती है । पर = पक्ष । उमगी रहै = उल्लसित बनी रहै ।

नायिका के स्वरूप एवं भावों की ऋतुओं से समानता की गई है।

आई हुती अन्हवावन नायनि सोंधो लिए कर सूधे सुभायनि,
कंचुकी छोरी उतै उबटैबे को ईंगुर-से अँग की सुखदायनि ;
देव सरूप की रासि निहारति पायँ ते सीस लौं सीस ते पायनि,
ह्वै रही ठौर ही ठाढ़ी ठगी-सी, हँसै कर ठोढ़ी धरे ठकुरायनि ॥१२२॥

सोंधो = सुगंधित द्रव्य ( शोधन शब्द से निकला है, जिसका अर्थ स्वच्छ करना है ) । उबटैबे को = उबटन करने को ।

घाँघरा घनेरा लाँबी लटैं लटे लाँक पर,
काँकरेजी सारी खुली अधखुली टाड़ वह ;
गोरी गज-गौनी दिन दूनी दुति होनी देव,
लागति सलोनी गुरु लोगन के लाड़ वह ।
चंचल चितौनि चित चुभी चितचोरवारी,
मोरवारी बेसरि औ केसरि की आड़ वह ;
हँसि-हँसि बोलन की गोरे-गोरे गोलन की
कोमल कपोलन की जी में गड़ी गाड़ वह ॥१२३॥

लटे = क्षीण, पतले । लाँक = कटि ( लंक ) । टाड़ = टड़िया ; भुजाओं पर पहनने का भूषण । मोरवारी बेसरि = मोर ( आभूषण ) युक्त नथ । मोर एक गहना है, जो मयूर की आकृति का सोने में मोती पिरोकर बनता है ।

घेरदार घाँघरा है, तथा क्षीण कटि तक लंबी लटैं लटकी हुई हैं। काँकरेजी ( पतले कपड़े तथा काले रंग की ) सारी से टँड़िया कुछ खुली तथा कुछ अधखुली हैं।

जगमगी जोतिन जड़ाऊ मनि-मोतिन की
चंद-मुख-मंडल पै मंडित किनारी-सी ;
बेंदी वर बीरन गहीर नग हीरन की
देव झमकनि में झमक भीर भारी-सी[1]।
अंग-अंग उमड़्यो परत रूप रंग नव-
जोबन अनूप न उज्यास न उज्यारी-सी[2];
डगर-डगर बगरावति अगर अंग,
जगरमगर आपु आवति दिवारी-सी[3]॥ १२४॥

गहीर = गंभीर, भारी। नग = रत्न। झमकनि = प्रकाश। उज्यास = प्रकाश-समूह। अगर = आगे।

गोरे मुख गोल हरे हँसत कपोल बड़े,
लोयन बिसाल बोल लोने लीन लाज पर ;
लोभा लागे लाल लखिबे को लखि देव छवि
गाभा-से उठत रूप सोभा के समाज पर।

---

1 बेंदी, अच्छे पानों, तथा भारी हीरा के नगों के प्रकाशों में ज्योति की बड़ी भीड़-सी लगी है।

२. नए यौवन का ऐसा उजियाला है, मानो चाँदनी रही न गई।

३. रास्ते-रास्ते में अंग की जगमगाहट आगे ही फैलाती हुई स्वयं वह दीवाली-सी ( चमकती हुई ) चली आती है।

बादले की सारी दरदावन किनारी जग-
मगी जरतारी भीने झालरि के साज पर ;
मोती गुहे कोरन चमक चहुँ ओरन ज्यों
तोरन तरैयन की तानी द्विजराज पर ॥ १२५ ॥

हरे = धीरे-धीरे । बिलोल = चंचल । गोभा ( कोंभा ) = कल्ला । बादले (बादला) = एक प्रकार का कपड़ा, जो तार व रेशम से बनता है । दरदावन ( दरदामन ) सब ओर । तोरन (तोरण) = बंदनवार ।

सोधि सुधारि सुधाधरि देव रची नख ते सिख शुद्ध सुधा-सी,
सोने-से रंग, सलोने-से अंगन कीने न नैन कसौटी कसी-सी ;
ही के बुझैं सबही के सताप सु सौतिन[१] को असराप असीसी,
भावतीहौहितहौकि हितू भई आवती हौ अँखियानि बसी-सी।

असराप = विना शाप । सराप = श्राप = शाप । असीसी = आशीर्वाद दिया ।

लागत समीर लंक लहकै समूल अंग,
फूल-से दुकूलन सुगंध बिथुरो परै ;
इंदु-सो बदन मंद हाँसी सुधा-बिंदु
अरविंदु ज्यों मुदित मकरंदन मुरो परै ।
ललित लिलार श्रम झलक अलक भार,
मग में धरत पग जावक घुरो परै ;
देव मनि-नूपुर-पदुम पद दूपर ह्वै,
भू पर अनूप रूप रंग निचुरो परै ॥ १२७ ॥

१. सौतों को आशीर्वाद देती है ।

लंक = कटि। श्रम झलक = परिश्रम की झलक अर्थात् स्वेद-बिंदु। पदुम-पद दू पर = दोनो चरणारविंदों पर।

अंबर नील मिली कवरी मुकुता-लर दामिनि-सी दसहूँ दिसि;
ता मधि माथेमें हीरा गुह्यो सुगयोगढ़ि केसनकी छबि सों लिसि;
माँग के मूल बनो सिरफूल दुव्या झमकै कनकावलि सों घिसि,
शृंगसुमेरु मिले रबि-चंद ज्यों पावस-मास अमावस की निसि।

कवरी = लट। लिसि = मिल करके। शृंगसुमेरु = सुमेरु-पर्वत की चोटी पर। अंबर नील = नीला कपड़ा, जो बेनी में लगा हुआ है। आकाश का प्रयोजन नहीं है, क्योंकि मुक्ता-लर की दामिनि से जो उपमा है, वह इस कारण से केवल एकदेशीय मानी जायगी कि आगे के पदों में केश-पाश का आकाश से रूपक चला नहीं है।

काम-गिरि-कुंड ते उठति धूम-सिखा कै
चटक-चरनाली सारदा में पीत पंक की१;
तनक-तनक अंक-पाँति ज्यों कनक-पत्र,
बाँचत ससंक लंकर लीनी रीति रंक की।
सूछम उदर में उदार निरे नाभी कूप
निकसति ताते ततो पातक अतंक की;
रंचक चितौत चित-बंचक चढ़ावै दोप, रोम-
रेखा चौथि-सोम-रेखा ज्यों कलंक की॥ १२६॥

१. काम-गिरि-कुंड = (कामगिरि है) त्रिवली, जिसके बीच कुंड है, नाभि। यह रोमावली काम-गिरि-कुंड से उठती हुई धूम-शिखा है, या पीत-पंक-युक्त सरस्वती-नदी में चटक-पक्षी की चरणावली (चरण-चिह्न की पंक्ति)।

२. कमर यह डरती है कि कहीं चटक-पक्षी मुझ पर पैर न रख दे, जिससे लंक के टूटने का डर है।

नायिका की रोमावली का वर्णन है। चटक = एक पक्षी, जिसको गौरैया कहते हैं। चरनाली = चरणों की पंक्ति। सारदा = सरस्वती। लंक = कटि। लंक लीनी रीति रंक की = कटि-प्रदेश रंक की दशा को प्राप्त हुआ; अर्थात् (कटि) क्षीण हो गई। उदार = इस वास्ते उदार है कि पापों को बाहर निकाले देता है। निरै = नरक। ततो पातक अतंक = वही पातकों के प्रताप का विस्तार। यहाँ कवि ने रोमराजी की श्याम रंग के कारण पाप से समता दी है। रंचक = थोड़ा। चित-वंचक = चित्त को ठगनेवाली। बिरवृत्ति उसे देखने से काम-वश होकर बिगड़ती, सो मानो वह सदोष हो जाती है।

उज्जल कपोल अरुनाधर मधुर बोल,
लोल चकचौंध सो अमंद मंद हास को;
चीकने चिबुक चारु नासिका मुकुत भारु,
ललित लिलार बेंदी बंदन बिलास को१।
कंचन किनारी झुमकारी मै करन-फूल,
सीस-फूल हीरा लाल मोतिन उजास को;
देव ज्यों उदित इंदु-मंडल अखंड मुख-
मंडल के आस-पास मंडल प्रकास को॥ १३०॥

नायिका के मुख-मंडल का वर्णन। अरुनाधर = लाल ओठ। लोल = चंचल। उज्यास = प्रकाश। मै = (मय); सहित। झुमकारी मै करन-फूल = झुमकारी (गुच्छा)-सहित कान में पहनने का गहना।

१. बिंदी और इंगुर उसमें विलास करते हैं, अर्थात् खेल-सा करके प्रभा फैलाते हैं।

आँड़ी चितौनि कहूँ उड़ि लागती बंदन आड़े जो आड़ न होती१,
हारतो गूँदि गुमान गयंदु जो गोल कपोलनि गाड़ न होतीर ;
लूटतीं लोकु लटैं सफुलेल हमेल हिए भुज टाड़ न होती३,
चंदु अचानक च्वै परता मुख-चंदु पै जो चित चाड़ न होती४।

आंड़ी = टेढ़ी। गाड़ = गड़नि, नम्रता। लटैं सफुलेल = फुलेल-सहित वेणी (केश-कलाप)। हमेल = हृदय पर पहनने का एक भूषण। टाड़ = हाथ पर पहनने का एक भूषण, टँड़िया। चाड़ (चाँड़) = भारी चाह।

इँगुर-सा रँग एँड़िन बीच, भरीं अँगुरी अति कोमलतायनि,
चंदन-बिंदु मनौ दमकैं नख देव चुनी चमकैं ज्यों सुभायनि५ ;
बंदत नंदकुमार तिहारेई राधे बधू ब्रज की ठकुरायनि,
नूपुर-संजुत मंजु मनोहर जावक-रंजित कंज-से पायनि ॥ ३ ॥

१. यदि इँगुर की आड़ (बुंदी) आड़े न आती (रक्षक न होती), तो कहीं नायिका के (किसी की) टेढ़ी डीठि (नज़र) उड़कर लग जाती।

२. गुमान-रूपी हाथी गालों के गड्ढे में गिर पड़ने से किसी को मर्दित नहीं कर सकता।

३. यदि टँड़िया से भुज व हमेल से हृदय एक प्रकार बद्ध-से न होते, तो फुलेल लगी हुई लटें सारी दुनिया लूट लेतीं। प्रयोजन यह समझ पड़ता है कि टँड़िया तथा हमेल भी ऐसी अच्छी हैं कि केवल लटें संसार का ध्यान अपनी ओर नहीं खींच पातीं। भाव यह बैठता है कि लटें, टाड़ और हमेल, सभी बहुत सौंदर्य विवर्द्धक हैं।

४. मुखचंद तो अच्छा है ही, किंतु चित्त की चाड़ उससे भी अच्छी है, जिससे केवल मुख पर ध्यान नहीं जमता।

५. नखों की उपमा चंदन-बिंदु तथा चुनी, दोनो से दी गई है।

केवल राधिकाजी के चरणों का वर्णन एवं उन चरणों की वंदना कृष्णचंद्रजी से कराई जा रही है। चुनी = माणिक्य के छोटे टुकड़े। जावक = महावर। रंजित = रँगे हुए। मंजु = सुंदर।

देव सुवरन गुन बाँध्यो है मधुर महा,
अधर सधर के अखारे मुख ढार मैं१;
थिरकत थान तान तोरत तरयोनन सों,
बोलन कपोलन के विमल बिहार मैं२।
मनोरथ चढ़यो मनमथ के अथक पथ,
नथ को पै न थको निरत निराधार मैं३;
मोती लटकन को नवल नट नाचत,
नयन निरतन हैं चटुल चखसार मैं॥ १२३॥

१. देव कहता है कि लटकन सोने के तार से गूथा है, तथा मुख में ढले हुए महामधुर अधर सधर (नीचे के तथा ऊपर के ओंठ) के अखाड़े में (नाचता) है।

२. नायिका के बोलने में जब विमल कपोल (गाल) विहार करते (हिलते-डोलते) हैं, तब लटकन अपने स्थान पर ताल देकर नाचता तथा कर्णफूलों से तान तोड़ता है, अर्थात् कर्णफूल और लटकन दोनो बोलने में साथ-ही-साथ ऐसे हिलते हैं, मानो एक दूसरे से तान तोड़ते हैं।

३. लटकन मनोरथ (वांछा) है, जो कामदेव के अथक (न थकनेवाले) मार्ग पर चढ़ा हुआ है। वह यद्यपि नथ (बेसरि) का अंग है, तथापि निराधारता पर निश्चय-पूर्वक रत होने से भी नहीं थकता है। प्रयोजन यह है कि (आधार-शून्य) लटका हुआ होने पर भी वह थकता नहीं है। जैसे नट थोड़ा-सा आधार लिए

(१८)

## चित्र-सा खिंचा हुआ

प्यारी सकेत सिधारी सखी अँग स्याम के काम सँदेसनि के सुख ,
सूनो इतै रँगभौन चितै चित मौन रही चकि चौंकि चहूँ रुख ;
एकहि बार रही जकि ज्यों कि त्यों भौंहनि तानिकै मानि महादुख ,
देव कछू रद बीरी दै बीरी सुहाथ को हाथ रही मुख की मुख॥१३४॥

विप्रलब्धा नायिका का वर्णन है ।

सकेत (संकेत) = संकेत-स्थान । जकि = ठिठक करके । रद = दाँत ।

पीछे परबीनैं बीनैं संग की सहेली, आगे
भार डर भूषन डगर डारै छोरि-छोरि ;
मोरे मुख मोरनि त्यों चौंकति चकोरनि, त्यों
भौंरनि की भीर भीरु हेरै मुख मोरि-मोरि ।
एक कर आली कर ऊपर ही धरे, हरे-
हरे पग धरै देव चलै चित चोरि-चोरि ;
दूजे हाथ साथ लै सुनावति बचन, राज-
हंसनि चुनावति मुकुत-माल तोरि-तोरि ॥१३५॥

---

रहने पर भी निराधार नृत्य करनेवाले कहे जाते हैं, वैसे ही लटकन नथ का थोड़ा-सा आधार लिए रहने पर भी देखने में निराधार-सा दिखाई देने से यहाँ पर निराधार ही कहा गया है । निरत-शब्द का अर्थ निश्चयेन रत का है, तथा यह शब्द नृत्य का अपभ्रंश भी कहा जा सकता है ।

लटकन का चटसार ( पाठशाला ) इस कारण से चटुल (चंचल) कहा गया है कि नथ सदा डुलता ही रहता है ।

इस छंद में कवि ने नायिका का अच्छा चित्र प्रदर्शित किया है। परबीन = प्रवीण, चतुर। बीनैं = बटोरती हैं।

पीत रंग सारी गोरे अंग मिलि गई देव,
श्रीफल-उरोज-आभा आभासै अधिक-सी;
छूटी अलकनि छलकनि जल-बूँदन की,
बिना बेंदी बंदन बदन-सोभा बिकसी।
तजि-तजि कुंज-पुंज ऊपर मधुप-गुंज
गुंजरत मंजु रव बोलै बाल पिक-सी;
नीबी उकसाइ, नेकु नयन हँसाय, हँसि
ससि-मुखी सकुचि सरोवर तैं निकसी ॥१३६॥

नायिका के स्नान का वर्णन है। आभासै = भासित होती है; देख पड़ती है। बंदन = ईंगुर।

( १६ )

## दर्शन-मिलन

औचक ही चितई भरि लोचन वा रस के वस ह्वै चुकी चेरियै,
मोहक मोहूपै हौं नहीं सूझत बूझत स्याम घने तम घेरियै१;
आनँद के मद के नद मैं मनु बूड़ि गयो हद मैं नहिं हेरियै,
कै उलटो सब लोक लगै किधौं देव करी उलटी मति मेरियै ॥१३७॥

नायिका के प्रेमाधिक्य का वर्णन है।

---

१. हे मोहनेवाले, मैं स्वयं अपने को नहीं दिखाई देती। जान पड़ता है, कृष्ण-रूपी घने अंधकार ने मुझे घेर लिया है।

नायिका नायक पर एक ही दृष्टि से उन्मत्त हो गई है।

पहिले सुनि राख्यौ हो भाख्यौ सखी रस चाख्यो अचानक कानपुटी,
लखि चित्र-चरित्र लख्यो सपने अब तौ खिन आँखिन आँखि जुटी;
उमग्यो मनु देव लग्यो पनु सो गुरु बंधुनि की धन-रासि लुटी,
कुल-कानि की गाठि तें छूट्यो हियो, हियतें कुल-कानि की गाँठि छुटी।

इस छंद में कवि नायक के चारों प्रकारों के दर्शनों का वर्णन करता है। यश-श्रवण, चित्र-दर्शन, स्वप्नावलोकन तथा प्रत्यक्ष दर्शन, ये चार प्रकार के दर्शन कहलाते हैं।

कानपुटी = कानों के रंध्र। पनु = प्रण। कानि = मर्यादा।

सारसी सारस हंसिनी हंस, चकोरी चकोर मिले सुख लूटैं,
देव चितै चकई चकवा बिछुरे निसि के बिस-घूँट-से घूँटैं;
केते कपोत मृगी मृग कौ युग जोरैं न जो युग योग ते फूटैं,
फूली लता रस के बस दौरत भौंर के भारन डार न टूटैं ॥१३९॥

दंपति-मिलन के उदाहरण।

बिस-घूँट-से घूँटैं = विष-के से घूँट निगलते हैं (विष घूँट के निगलने में जो समय लगता है, वह नितांत दुःखद होता है। उसी प्रकार रात कटती है)। युग = जोड़े।

आपुस में रस मैं रहसैं बहसैं बनि राधिका कुंजबिहारी,
स्यामा सराहति स्याम कि पागहि, स्याम सराहत स्यामा किसारी;
एकहि आरसी देखि कहै तिय नीके लगौ पिय प्यौ कहै प्यारी,
देवजू बालम बाल को बाद बिलोकि भई बलि हौं बलिहारी ॥१४०॥

युगल-विलास।

रहसैं = विनोद करते हैं। भई बलि हौं बलिहारी = बलि जाऊँ, मैं निछावर हो गई।

दूलह को देखत हिए में हूल फूल ह्वै
बनावति दुकूल फूल फूलनि बसति है ;
सुनत अनूप रूप नूतन निहारि तनु
अतनु तुला में तनु तोलति सचति है ।
लाज-भय-मूल न उघारि भुज-मूलन
अकेली ह्वै नवेली बाल केली मैं हँसति है ;
पहिरति हेरति उतारति धरति देव
दोऊ कर कंचुकी उकासति-कसति है ॥ १४१ ॥

नायक के दर्शन से नायिका के मन में तन्मयता एवं उद्वेग (चित्त की आकुलता) उत्पन्न होता है। हूल फूल = लोट-पोट। फूल फूलनि बसति है = प्रति फूल को दुकूल में इतने विचार से लगाती है, मानो प्रत्येक फूल में स्वयं बस जाती है। सुनत = सुनती थी। नूतन = नवीन। अतनु = नहीं है तनु जिसके, अर्थात् कामदेव। सचति है = सचेत होती है। लाज-भय-मूल न = लज्जा अथवा भय का मूल उसमें नहीं है, अर्थात् प्रौढ़ा है। मूलन = जड़ों।

आँखिन आँखि लगाए रहै सुनिए धुनि कानन को सुखकारी,
देव रही हिय मैं घरु कै न रुकै निसरै बिसरै न बिसारी ;
फूल में बासु ज्यों मूल सुबासु को है फल फूलि रही फुलवारी,
प्यारी उज्यारी हिए भरि पूरि है दूरि न जीवन-मूरि हमारी॥१४२॥

नायक अपनी नायिका का हृदयस्थ होना प्रकट करता है। निसरै = निकले। जीवन-मूरि = जीवन की जड़ अर्थात् जीवनावलंब।

रीझि-रीझि, रहसि-रहसि १, हँसि-हँसि उठैं,
सॉंसैं भरि, आँसू भरि कहत दई-दई;
चौंकि-चौंकि, चकि-चकि, उचकि-उचकि देव,
जकि-जकि, बकि-बकि परत बई-बई २।
दुहुन को रूप-गुन दोऊ बरनत फिरैं,
घर न थिरात रीति नेह की नई-नई;
मोहि-मोहि मोहन को मन भयो राधामय,
राधा-मन मोहि-मोहि मोहनमई भई ॥१४३॥

राधा और कृष्ण के अन्योन्य प्रेम का वर्णन है। इस छंद में भाव-समुल्लास की मुख्यता है।

( २० )

## प्रेम

जाके मद मात्यौ सो उमात्यौ ३ ना कहूँ है कोई,
बूड़्यो उछल्यौ ना तर्‌यौ सोभा-सिंधु सामुहै;
पीवत ही जाहि कोई मर्‌यो, सो अमर भयो,
बौरान्यो जगत जान्यौ मान्यौ सुख-धामु है ४।

१. प्रसन्न होकर।

२. अलग-अलग।

३. निर्मद हुआ।

४. दुनिया ने उसे पागल जाना, किंतु प्रेमी ने वही सुख का घर माना।

चख के चखक भरि चाखत ही जाहि फिरि
चाख्यो ना पियूष कछु ऐसो अभिरामु है १ ;
दंपति सरूप ब्रज औतरयो अनूप सोई
देव कियो देखि प्रेम रस प्रेम नामु है ॥ १४४ ॥

चख = चक्षु। चखक ( चषक ) = मद्य पीने का पात्र। अभिरामु = आनंददायक।

एकै अभिलाख लाख - लाख भाँति लेखियत,
देखियत २ दूसरो न देव चराचर मैं ;
जासों मनु राचै तासों तनु - मनु राचै, रुचि
भरिकै उघरि जाँचै साँचै करि कर मैं।
पाँचन के आगे आँच लागे ते न लौटि जाय,
साँच देइ प्यारे की सती लौं बैठि सर मैं ३ ;
प्रेम सो कहत कोई ठाकुर न ऐंठौ, सुनि
बैठौ गड़ि गहिरे तौ पैठौ प्रेम-घर मैं ४ ॥१४५॥

१. वह प्रेम कुछ ऐसा रम्य है कि नेत्र के प्याले में भरकर जिसने उसे पिया, उसने फिर अमृत को भी न चक्खा ( अर्थात् अमृत की भी परवा न की )।

२. प्रेमी के अतिरिक्त चराचर में कोई दूसरा दिखता ही नहीं।

३. लौ-सर ( ज्वाल के तालाब ) में प्यारे ( शिव ) की सती की भाँति बैठकर सत्यता प्रकट करे। जैसे सतीजी ने अग्नि में बैठकर शिव की सत्यता तथा उनमें अपना प्रेम प्रकट किया, वैसे ही अपने पति में शुद्ध स्वकीया प्रेम रक्खे। यह भी अर्थ है कि सती लौं ( की भाँति ) सर ( सरा, चिता ) में बैठकर।

४. प्रेम उसे कहते हैं, जिससे कोई स्वामित्व का अहंकार नहीं कर सकता। यदि प्रेम का नाम ही सुनकर गड़कर गहरे में बैठो ( पूरी नम्रता रक्खो ), तो प्रेम के घर में प्रवेश करो।

सती का उदाहरण देकर कवि शुद्ध प्रेम का वर्णन करता है। बड़ा ही विशद वर्णन है। राचै ( रच जाना ) = प्रेम-विवश होना। साँचै करि कर मैं = सचाई को हाथ में लेकर ( सच्चे कर्म करके )। ठाकुर = स्वामी। गहि = धलकर।

कोकुल[1]या ब्रजगोकुल दो कुल दीप-सिखा-सी ससी-सी रहीं भरि,
त्यों न तिन्हैं हरि हेरत जो रगराती न जो अँगराती गरे परि ;
जो नबला नव इंदु-कला[2]ज्यों लची परै प्रेम रची पिय सों लरि,
भेटत देखि बिसेखि हिए ब्रजभूभुज[3] देव दुहूँ भुज सों भरि।

इस ब्रजगोकुल में कौन कुल दो कुल ( भ्रष्ट ) है ? ( तथापि ) सबमें दीप-शिखा एवं शशि के समान सुंदरियाँ भरी पड़ी हैं। जो नायिका केवल विषय-वासना-युक्त है, किंतु रंग ( प्रेम ) में रत नहीं है, वह चाहे गले भी पड़े, तो भी भगवान् उसे उस प्रकार नहीं हेरते ( जैसे प्रेमवती को )। जो नवेंदु-कला-समान यौवन युक्ता नव-वधू प्रेमवती होकर नम्रता प्रेरणा करे, चाहे पति से लड़े भी, उसे ब्रजपति विशेष करके देखकर दोनो भुजाओं से भरकर अंक लगाते हैं।

अँगराती = अंग से रत हैं, अर्थात् केवल अंग भव-विषय-वासना में रत हैं, प्रेम में नहीं। लची परै = झुकी पड़ती हैं, अर्थात् नम्र होती हैं।

जीव सों जीवन, जीवन सों धन, सो धन जीवित नाथ निबाधो,
याचित की गति ईठ की ईठी लौं ईठ की डीठि अनीठ लौं साधो;

१. इस गोकुल में दो कुलवाला ( कुल-भ्रष्ट ) कौन कुल है ? यह भी अर्थ है कि ब्रज और गोकुल ( के ) दो कुलों में।

२. दूज का चाँद।

३. राजा ( ब्रजराज )।

वा मनमोहन को वह मोहन सोहन सुंदर रूप बिरोधो,
या जिय मैं प्रिय मूरति है पिय मूरति देव सुमूरति कोधो ॥१४७॥

जीव से जीवन मिलता है, और जीवन से धन, किंतु स्वामी के जीवित रखने को वही धन समझा, अर्थात् यदि धन चला जाय, तो हानि नहीं। इस चित्त की गति इष्ट ( प्रीति-भाजन ) की प्रीति तक है, और उस प्रीति-भाजन की सीधी निगाह अनिष्ट तक खोजा है; अर्थात् प्रीति-भाजन की सीधी निगाह के लिये केवल अनिष्ट सीमा समझा है, शेष कोई सीमा नहीं है। चित्त उस मनमोहन के शोभायमान सुंदर रूप में अटका है। इस मेरे चित्त में प्रियतम की मूर्ति है, और प्रियतम की मूर्ति सुंदर देव मूर्ति ( भगवान् ) की ओर है; अर्थात् प्रियतम ही भगवान् हैं।

निबोधो = भली भाँति जाना। बिरोधो = अटकी हुई ( 'रोधन'-शब्द से बना है )। कोधो = तरफ़।

जेठी बड़ी ते अमेठीसि भौंहनि रूक्ष महा मन सूक्ष्म साछैं,
देवजू बातनिही सों हितौति सी सौति सखी सु चितौनि तिरीछैं१;
लाज२की आँचनि या चित राच न नाच नचाई हौं नेह न छीछैं,
चाह भई फिरौं या चित मेरे कि छाहँ भई फिरौं नाह के पीछैं॥

१. सखी मानो सौति के समान होकर टेढ़ी दृष्टि से देखती है, और केवल बातों में हित करती है, वास्तविक नहीं। इस पद का भाव निम्न-लिखित उर्दू-छंद से मिलता है—

यँ कहाँ कि दोस्ती है कि हुए हैं दोस्त नासेह,
कोइ चारासाज़ होता, कोइ ग़मगुसार होता।

२. यह चित्त लाज की आँचों से नहीं रचा ( अनुरक्त ) है, अथच अक्षुण्ण प्रेम ने मुझे नाच नचाया है।

अमेठी = टेढ़ी । रूछ ( रुक्ष ) = रूखा । सूछम = सूक्ष्म । सीखैं = शिक्षा देती हैं । छीखैं = क्षीण ।

देखे न परत देव देखिबे की परी बानि,
देखि-देखि दूनी दिख-साध उपजति है ;
सरद उदित इंदु बिंदु-सो लगत, लखे
मुदित मुखारबिंदु इंदिरा लजति है।
अद्भुत ऊख-सी पियूष-सी मधुर बानि
सुनि-सुनि स्रवनन भूख-सी भजति है ;
मंत्री कह्यो मैन परतंत्री कह्यो बैनन को,
बिना तार तंत्री जीभ जंत्री-सी बजति है१ ॥१४६

नायिका का सौंदर्य ( तथा नायक का नायिका के प्रति प्रेम ) वर्णित है । बानि = स्वभाव । साध = इच्छा । तंत्री = वीणा, सारंगी आदि तारवाले बाजे ।

कठिन कुठाट काठ कुंठित कुठार कूट
रूठि हठ कोठरी कपाट कपटन की२ ।

१. नायिका की छवि देखकर नायक की यह दशा होती है कि उसका मंत्री कामदेव हो जाता है, उसके बैन परतंत्र हो जाते हैं, और उसकी जिह्वा बिना तार की वीणा के समान होकर भी यंत्र की भाँति बजने लगती है, अर्थात् वह नायिका के रूप की अनुरणा प्रशंसा करने लगता है।

२. हठ अब रूठने ( नाराज़ होने ) रूपी कपट ( रूपी ) कपाटों की जो कोठरी है, उसमें कठिन कुठाट-रूपी ऐसा काठ लगा है, जिसके गढ़ने में कुठारों ( कुल्हाड़ियों ) के कूट ( पर्वत, समूह ) गोठले हो गए हैं । प्रयोजन यह है कि प्रेम-पात्री के साथ हठ एवं रूठना बहुत बुरा है, और उसमें प्रायः कपट का समावेश रहता है ।

चीकनी सुहाग नेह हेम की सरॉंग पर
प्रेम-पाउ परत न राह रपटन की १।
बरतनु बरत उबारिए सुरत - बारि
बारियै न बिरह-बयारि झपटन की २;
देवजू बिदेह ३ दाह देह दहति आनि
आँचल-पटनि ओट आँच लपटन की ४ ॥१५०॥

विरह-निवेदन है।

हेम की सराँग पर=कंचन के खंभ पर। यहाँ खंभ से उस मलखंभ का प्रयोजन है, जो तेल आदि लगाकर चिकना किया जाता है, और जिसके सहारे से नट कला करते हैं। बरतनु बरत उबारिए सुरत-बारि=अच्छे शरीर की दाह को स्मरण-जल से शांत कीजिए।

पीछे तिरीछे कटाच्छन सों इत वै चितवैं यौ लला ललच्यो हैं,
चौगुनो चाउ चवायनि के चित चाह चढ़े हैं चवाउ मचो हैं;

१. सौभाग्य भव प्रेम का जो सोने का मलखंभ है, वह चीकना होने से उस पर रपटने की राह है, सो उस पर प्रेम का पैर नहीं जमता है। प्रयोजन यह है कि प्रेम पर स्थिरता के लिये बड़ी दृढ़ता की आवश्यकता है।

२. ( नायिका का ) श्रेष्ठ शरीर ( विरहाग्नि से ) जलता है, उसकी विरह-बयारि के झपटों ( की तेज़ी ) को क्यों न बचाइए तथा स्मरण-रूपी जल से उसे उबारिए।

३. कामदेव।

४. आँचल-पटों की ओट भी विरहाग्नि की लपटों की आँच लगती है।

जोवन आयो न पाप लग्यो कवि देव रहैं गुरु लोग रिसोहैं,
जी मैं लजैए जुजैए कहूँ, तित पेए कलंक चितैए जु सौहैं ॥१५१॥

मध्या नायिका का प्रेम वर्णित है। चबायनि = चर्चा तथा निंदा करनेवाले। सोहैं = सामने।

पीर सही घर ही में रही कवि देव दियो नहि दूतिन को दुख,
काहू कि बात कही न सुनी, मनु मारि बिसारि दियो सिगरो सुख;
भीर में भूलि कहूँ सखि मैं जब ते ब्रजराज कि ओर कियो रुख,
मोहि भटू तब ते निसि-द्यौस चितौत ही जात चबाइन के मुख॥१५२॥

चबाइन = चर्चा तथा निंदा करनेवालियों।

कंचन के कलसा कुच ऊँचे समीपहि मैन-महीप ठयो है,
बाजी खिलाय कै बालपनो अपनो पन लै सपनो सो भयो है;
देव कहा कहौं ठाकुर ईठ गयो दुरि यो दुरयाग नयो है,
जोवन पैठ में पैठत ही मन-मानिक गाँठि ते ऐंठ लयो है ॥१५३॥

क्या कहूँ कि इष्ट ( प्रिय ) ठाकुर ( स्वामी, नायक ) छिप गया। यह एक नया दुर्योग ( बुरा ढौंग ) हो गया। उस नायक ने नायिका के यौवन की पैठ में पैठते ही माणिक्य-सा मन ऐंठ लिया।

नायिका के वियोग का वर्णन है। ठयो है = ठहरा हुआ है। बाजी = खेल। पन = प्रतिज्ञा। गाँठि ते = पास से। ऐंठि लयो है = छीन लिया है।

देव मैं सीस बसायो सनेह कै भाल मृगम्मद-बिंदु कै भाख्यो,
कंचुकी मैं चुपरयो करि चोवा लगाय लियो उर सों अभिलाख्यो;
लै मखतूल गुहे गहने रस मूरतिवत सिँगार कै चाख्यो,
साँवरे लाल को साँवरो रूप मैं नैननि को कजरा करि राख्यो।

सनेह = प्रेम ; स्निग्ध द्रव्य ( तैलादि ) से भी मतलब है। मृगम्मद = कस्तूरी । मखतूल = काला रेशम ।

कोऊ कहौ कुलटा, कुलीन-अकुलीन कहौ,
कोऊ कहौ रंकिनि कलंकिनि कुनारी हौं ;
कसो परलोक, नरलोक बर लोकन में,
लीन्हो मैं अलीक लोक-लीकन तें न्यारी हौं।
तन जाहि, मन जाहि, देव गुरुजन जाहि,
जीव किन जाहि टेक टरति न टारी हौं ;
बृंदावनवारी बनवारी की मुकुटवारी,
पीत पटवारी वहि मूरति पै वारी हौं ॥१५५॥

नायिका के अगाध प्रेम का वर्णन है। अलीक = लोक-मर्यादा से भिन्न । बनवारी = चरणों तक की माला धारण करनेवाला ( बन-माली ), अर्थात् भगवान् । बनवारी की बृंदावनवाली, पीत पटवाली एवं मुकुटवाली मूर्ति पर नायिका न्योछावर है।

खीझे दुख पाऊँ हौं न रीझे सुख पाऊँ, मेरे
खीझ-रीझ एकै मनु राग्यो सोई रागि चुक्यो ;
जस-अपजस, कुबड़ाई औ' बड़ाई, गुन-
औगुन न जाने जीव जाग्यो सोई जागि चुक्यो।
कौने काज गुरजन बरजैं जु दुरजन,
कैसेऊ न नेम-प्रेम-पाग्यो सोई पागि चुक्यो ;
लोगनि लगायो झुतौ लागो अनलागो देव,
पूरो पन लागो मनु लागो सोई लागि चुक्यो ॥१५६॥

खीझे = क्रोध करने पर। रागि चुक्यो = प्रेम में मग्न हो चुका। जागि चुक्यो = प्रेम का ज्ञान प्राप्त कर चुका। बरजैं = रोकैं। पागि चुक्यो = लिपट चुका। लोगनि लगायो = लोगों ने ( कलंक ) लगाया।

काहू कि कोई कहावति हौं नहिं जाति न पाँति न जाते खसौंगी,
मेरिये हास करौ किन लोग हौं को१ कवि देवजू काहि हसौंगी;
गोकुलचंद की चेरी चकोरी ह्वै मंद हँसी मृदु फंद फंसौंगी,
मेरी न बात बकौ बलि२कोई हौं बावरी ह्वै, ब्रज-बीच बसौंगी।

खसौंगी = गिरूँगी, पतिता होऊँगी।

साँझ को-सो चंद भोर को-सो करि राख्यौ मुख,
भोर की-सी कांति भाँति साँझ की-सी भई आनि३;
साँझ भोर कोसो नभ देखिए मलीन मन,
साँझ भोर चकवा चकोर की-सी हित-हानि ४।

---

१. मैं हूँ ही कौन, और किसे हँसूँगी?

२. बलि जाऊँ, निछावर होऊँ।

३. जो मुख संध्या के चंद्र-सा मनोहर था, उसे प्रातःकाल के प्रकाश-हीन चंद्र-सा कर रक्खा है, अथच प्रातःकाल की-सी मुख-शोभा साँझ की उतरी हुई शोभा-सी हो गई है।

४. संध्या तथा प्रातः का आकाश प्रकाश की कमी से मलीन समझा गया है। शाम को चक्रवाक की तथा सुबह चकोर की हित-हानि है।

कैसे करि कोसौं कासों कहौं कैसी करौं देव,
कीनी रिपुकेसी कैसे केसी की सुकेसी[1] बानि;
कैसी लाज कैसो काज कैसो धौं सखी समाज,
कैसो घरु कैसौ बरु कैसो डरु कैसी कानि ॥१५८॥

कोसो = कैसा, सदृश। भोर = प्रातःकाल। कोसौं = बुरा चेतौं। रिपुकेसी ( केशी-रिपु ) = केशी नाम के असुर का शत्रु अर्थात् कृष्ण ( नायक )।

साँकरी खोरि बखोरि हमैं किन खोरिलगाय खिसैबो करौ कोइ,
हारेहू हाय नहीं करिहैं हिय घायन लोन घिसैबो करौ कोइ;
देवजू धीर धरो सुधनो किन ओठन दंत पिसैबो करौ कोइ,
रूप हमैं दरसैबो करौ अरसैबो करौ कि रिसैबो करौ कोइ।

बखोरि = छेड़कर। खोरि = गली, दोष।

कैसी कुलबधू, कुल कैसा, कुलबधू कौन,
तू है, यह कौन पूँछे काहू कुलटाहि री;
कहा भयो तोहि कहा काहि तोहि मोहि कीन्हों,
कीधौं और का है और कहा न तौ काहि री।
जाति ही सों जाति, को है जाति कैसे जाति, एरी,
तोसों हौं रिसाति, मेरी मोसों न रिसाहि री;
लाज गहु, लाज गहु, लाज गहिबे ते रही,
पंच हँसिहैं री, हौं तौ पंचन ते बाहिरी ॥ १६० ॥

१. केसी की सुकेसी ( की तरह ) बानि ( टेव ) कीनी। प्रयोजन यह है कि श्रीकृष्ण ( केशी के शत्रु ) ने केशी दैत्य के साथ जैसी शत्रुता की थी, वैसी ही मेरे साथ की है।

नायिका का उत्तर—मैं लाज करने से रही, अर्थात् तेरे विचारों-वाली लाज न करूँगी। प्रयोजन यह है कि सच्ची लाज तो मुझमें पूर्णतया है ही, तेरी समझी हुई थोथी लाज को क्यों पकड़ूँ?

सखी-वचन—अरी! लोग-बाग हँसेंगे।

नायिका का उत्तर—मैं पंचों से बाहर हूँ। प्रयोजन यह है कि साधारण जन-समुदाय शुद्ध प्रेम के उच्च आदर्श से पूर्णतया अनभिज्ञ है। ऐसी मूर्ख-मंडली में रहना किसी उच्च प्रेमी को शोभा नहीं देता।

बोरयो बंस बिरद[1] मैं बौरी भई बरजत,
मेरे बार-बार बीर कोई पास पैठी जनि,
सिगरी सयानी तुम बिगरी अकेली हौं हीं,
गोहन मैं छाँड़ो मोसों मौंहन अमैठी जनि।
कुलटा कलंकिनी हौं कायर कुमति कूर,
काहू के न काम की निकाम याते ऐंठी जनि;
देव तहाँ बैठियत जहाँ बुद्धि बढ़ै, हौं तौ
बैठी हौं बिकल, कोई मोहिं मिलि बैठी जनि ॥१६१॥

बिरहिणी नायिका है। गोहन = रास्तों।

स्याम सरूप घटा ज्यों अनूपम नीलपटा तन राधे के झूमै,
राधे के अंग के रंग रँग्यो पट बीजुरी ज्यों घन सो तन-भूमै[2];

1. बिरद = नेकनामी = कीर्ति।

2. शरीर की भूमि, अर्थात् शरीर में।

हैं प्रतिमूरति दोऊ दुहू की बिधो प्रतिबिंब वही घट दूनै१,
एकहि देव दुदेह दुदेहरे देव दुधा यक देह दुहू मैं२ ॥१६२॥

कवि युगल स्वरूप का वर्णन करता है। बिधो (बिधि) = तरह; प्रकार। दुधा = द्विधा (द्वाभ्यां प्रकारेण) दो प्रकार से।

जे बिन देखे गए दिन बाति नयो पछिताउ अरो हिय हैए,
देवजू देखि उन्हैं हौं दुखी भई या जिय को दुख काहि दिखैए;
देखे बिना दिखसाधन हो मरि देखु री देखत ही न अघैए,
देखत-देखत-देखत ही रही आप ही देही न देखन पैए ॥१६३॥

अरो = अड़ा। दिखसाधन = देखने की साधें (कामनाएँ)। अपनी देह इस कारण से नहीं देख पाता है कि नायक को देखकर आपे को भूल जाती है।

दिना द्वै यौवन जीवन की मरिए पचि होइ जुपै मरिबे न,
सबै जग जानत देव सुहाग की संपति भौन रही भरिबे न३;
कहा कियो सौति कहाय कै काहू लरौ पिय लोभ तऊ लरिबे न४,
असीसनहू५ को महा करिबे न कछू अब मोहि रही करिबे न॥१६४॥

१. वही (ईश्वरीय) परछाईं दोनों शरीरों में बिधा हुई (व्याप्त) है। यह भी अर्थ हो सकता है कि एक ही प्रकार का प्रतिबिंब दोनों घटों में है।

२. वास्तविक देव एक ही है, जो दो देहों-रूपी देहरों (मंदिरों) में है, अथवा एक ही देव दो भाग होकर दोनों देहों में है।

३. सोहाग की संपत्ति घर में भरना शेष नहीं है, अर्थात् वह पूर्णतया प्राप्त हो चुकी है।

४. यदि कोई सपत्नी पति के लालच से मुझसे लड़े, तो भी मुझे उससे लड़ना नहीं है।

५. आशीर्वचनों की भी यथार्थता पूर्ण करनी शेष नहीं है, अर्थात् सारे आशीर्वाद भी सफल हो चुके हैं। इन कारणों से नायिका कृत-कृत्य है, और कहती है कि मुझे कुछ करना शेष नहीं है।

शांति को प्राप्त हुई नायिका का वर्णन है। पचि = बहुत परिश्रम करके, पक करके।

जागत-जागत खैन[1] भई, अब लागत संग सखीन को भारो,
खेलिबोऊ हँसिबोऊ रह्यो सुख सों बसिबो बिसे बीस बिसारो;
तो सुधि दैन गँवावति देवजू जामिनि जाम मनो जुग चारो[2],
नीरज-नैन निहारिए नैनन धीरज राखत ध्यान तिहारो[3]॥१६५॥

यहाँ सखी द्वारा नायिका का नायक से प्रेम-निवेदन है।

बिसे बीस = बीस बिस्वा (पूर्णतया)। भारो = भारी, बोझा, असह्य।

पहिले सतराय रिसाय सखी जदुराय पै पाए गहाए तौ,
फिरि भेंटि भटू भरि अंक निसंक बड़े खिन लौं उर लाए तौ;
अपनो दुख औरन को उपहास सबै कवि देव बताए तौ,
घनस्यामहिं नेकहुँ एक घरी को इहाँ लगि जो करि पाए तौ॥१६६॥

अभिलाषा का वर्णन है। नायिका का सखी के प्रति कथन है।

सतराय = अप्रसन्न होकर। बड़े खिन (क्षण) लौं = बड़ी देर तक।

लाल बुलाई हौ, को हैं वे लाल, न जानती हौ तो मुख्या रहिना करि,
री सुख काहे कों देखे बिना दिखसाधन ही जियरा न परो जरि;
देव तौ जानि अजान क्यों होति यही सुनि आँसुन नैन लए भरि,
सौंचे बुलाई बुलावन आई इहाँ कहि मो हू कहा करिहैं हरि[4]॥१६७॥

दिखसाधन ही = दर्शन की इच्छाओं से।

1. खाया।
2. रात के चारो पहर चारो युगों के समान हो गए हैं।
3. तुम्हारा ध्यान ही उसका धैर्य रखता है।
4. मुझे बुलाकर क्या करेंगे? उपालंभ गर्भित कथन है।

✓ जिन जान्यौ बेद ते तौ बाद कै बिदित होहिं,
जिन जान्यौ लोक तेऊ लीक पै लरि मरौ;
जिन जान्यौ तपु तीनौं तापन सों तपौ, जिन
पंचागिनि साध्यौ ते समाधिन परि मरौ।
जिन जान्यौ जोग तेऊ जोगी जुग-जुग जियौ,
जिन जान्यौ जोति तेऊ जोति लै जरि मरौ;
हौं तौ देव नंद के कुमार तेरी चेरी भई,
मेरो उपहास क्यों न कोटिन करि मरौ ॥१६८॥

इस छंद में कवि वेद में वाद, लोक में लीक, तप में त्रिताप, पंचाग्नि में समाधि, योग में दीर्घायु और ज्योति में उष्णता-मात्र देखता है, अथच प्रेम अथवा भक्ति को सर्व-प्रधान मानता है।

बाद = विवाद। लीक = सीमा ( लोक-रीति )। तीनौं तापन = तीनो ताप, अर्थात् आध्यात्मिक, आधिभौतिक और आधिदैविक।

✓ बैठी सीस-मंदिर मैं सुंदरि सवार ही की,
मूँद के कॅवार देव छबि सों छकति है;
पीत-पट लकुट मुकुट बनमाल धरि,
भेप करि पी को प्रतिबिंब मैं तकति है।
होति न निसंक उर अंक भरि भेंटिबे को,
भुजन पसारति समेटति जकति है;
चौंकति चकति उचकति चितवति चहूँ,
झूमि ललचाति मुख चूमि न सकति है ॥१६९॥

सवार ही = प्रातःकाल से। लकुट = छड़ी।

प्रेम - चरचा है अरचा है कुल नेम न
रचा है चित और अरचा है चित चारी को१ ;
छोड़्यो परलोक नर-लोक घर लोक कहा,
हरख न सोक ना अलोक नर-नारी को।
घाम सित मेह न विचारै सुख देह हू को,
प्रीति ना सनेह२ डरु बन ना अँध्यारी को ;
भूलेहू न भोग, बड़ी बिपति बियोग-बिथा,
जोगहू ते कठिन सँयोग पर-नारी को ॥ १७० ॥

नायिका परकीया है। नेम न रचा है = नियमों से विरुद्ध है। अलोक = आलोक, ज्योति।

प्रेम-गुन बाँधि चित चंग३ सो चढ़ायो उन,
सुनि-सुनि बंसी-धुनि चंग४ मुरचंग५ की ;
मधुर मृदंग सुर ऊरझि उतंग भई
रंग परबीन ऐसी बाजनि अभंग की।

---

१. ( मति को छोड़कर ) चित्त पर चलनेवाले को केवल प्रेम की चर्चा और अर्चा ( पूजा ) है, अथच कुल-नियम उसके लिये नहीं बना है, तथा चित्त और ( कहीं ) अरचा ( नहीं रंजित ) है।

२. प्रणय, प्यार। प्रीति ना सनेह = प्रेम का प्यार न करे, अर्थात् पूरा प्रेम पाने की आशा न करे।

३. पतंग।

४ तेज़ घुमानेवाला।

५. मुरचंग बाजा। प्रेम निवेदन है। उन्होंने ( नायिका ) ने तेज़ मुरचंग के समान वंशी-ध्वनि सुन-सुनकर अपना चित्त प्रीति की डोरी में बाँधकर पतंग-सा चढ़ा दिया।

बधिक बिहंग बधू, ब्याध ज्यौं कुरंग नारि,
हनी है कुरंग नैनी पारधी[1] अनंग की;
संग-संग डोलति सखीन के उमंग भरी,
अंग-अंग उठै री तरंग स्याम-रंग की॥ १७१ ॥

गुन = डोरा । उतंग = ऊँचा । कुरंग नैनी = मृग-नैनी (नायिका)।

सुखसार सिवार सरोवर ते ससि सीस बँधे बिधि के बल सों[2],
चकई-चकवा तजि गंग-तरंग अनंग के जाल परे छल सों[3];
कमलाकर तें कढ़ि कानन मैं कल हंस कलोलत हैं कल सों[4],
चढ़ि काम के धाम धजा फहरात सुमीनन काम कहा जल सों[5]।

नायिका के प्रेम-योग्य नेत्रों का वर्णन है।

सिवार = शैवाल। अनंग = कामदेव। कमलाकर = जलाशय। कल = मधुर ध्वनि।

---

१. बहेलिया, शिकारी।

२. नायिका के नेत्र-मीन मानो सुख-पूर्ण सरोवर के शैवाल से निकाले जाकर दैव-योग से चंद्रमा के माथे पर (नायिका के मुख-चंद्र पर) बाँधे गए हैं।

३. या कि गंगा की तरंगों को छोड़कर चकई-चकवा छल से काम के जाल में पड़े हैं।

४. अथवा जलाशय से निकलकर हंस का अच्छा जोड़ा वन में आराम से केलि कर रहा है।

५. यद्वा ये नेत्र नहीं हैं वरन् काम के मंदिर की दो फहराती हुई पताकाएँ हैं। अब इन नेत्र रूपी मीनों को जल की आवश्यकता कहाँ है?

नैननि मैं ठाढ़ेई सुनावैं स्रवननि बैन,
बैन बसैं रसना हिए हू परसी मरौं१;
देखौं न सुनौं न बैन बोलि न मिलौं न बिनु
देखि-सुनि बोलि-मिलि आँसु बरसी मरौं।
देखत दुखति सुनि सुखति बिलात बोल
मिलेहू मलिन ह्वै कै लाज सरसी मरौं२;
एते पर देखिबे को, सुनिबे को, बोलिबे को,
देव हियो खोलि मिलिबे को तरसी मरौं ॥ १८३ ॥

परसी = एक प्रकार की छोटी मछली। बरसी = बरसाते हुए, अर्थात् ढालते हुए। सरसी = वृद्ध से।

नाखिन३ टरत टारे, आँखि न लगत पल,
आँखिन लगे री स्यामसुंदर सलोने से;
देखि-देखि गातन अघात न अनूप रस
भरि-भरि रूप लेत आनँद अचौने से।

१. नायक नैनों में खड़ा (सामने प्रस्तुत) है, श्रवण कानों में वचन सुनाता है (बात कर रहा है), किंतु नायिका के बैन जिह्वा में बसे हैं (वह अबोल है, अर्थात् उसके वचन जिह्वा का निवास नहीं छोड़ते), और तो भी हृदय में वह मछली के समान (बोलने आदि को) तड़पती है।

२. लज्जाधिक्य से नायिका देखने से दुःखित होती है, बात सुनने से सुख आता है, बोल से बिला जाती है, अर्थात् इतना सिकुड़ती है, मानो अंतर्धान हो गई है, और मिलने से मलिन होकर लाज की वृद्धि से मरी-सी जाती है।

३. क्षण।

एरी कहि कोहौं हौं कहाँ हौं कहा कहति हौं,
कैसे बन-कुंज देव देखियत भौन-से;
राधे हौ सदन बैठी कहती हो कान्ह-कान्ह,
हा हा कहु कान्ह वे कहाँ हैं को हैं कौन-से ॥१७४॥

साढ़े तीन पदों में नायिका का कथन है, और आधे में दूती का।

अचौन = कटोरा। आचमन करने का साधन।

कान्हमई वृषभानु-सुता भई प्रीति नई उनई जिय जैसी,
जानै को देव बिकानीसि डोलै लगै गुरु लोगन देखे अनैसी;
ज्यौं ज्यौं सखी बहरावति बातन, त्यौं-त्यौं बकै वह बावरी-ऐसी,
राधिका प्यारी हमारी सौं तू कहि काल्हि की बेनु बजाई मैं कैसी[1]।

अनैसी = बुरी। बहरावति = बहलाती है। सौं = शपथ।

✓ दुहू मुख-चंद ओर चितवैं चकोर, दोऊ
चितै-चितै चौगुनो चितैबो ललचात हैं;
हासनि हँसत बिन हाँसी बिहसत मिलैं
गातनि सौं गात, बात बातनि मैं बात हैं।
प्यारे तन प्यारी पेखि पेखि प्यारी पिय तन,
पियत न खात नेकहूँ न अनखात हैं;
देखि ना थकत देखि-देखि ना सकत देव,
देखिबे की घात देखि-देखि ना अघात हैं॥ १७६॥

संयुक्त प्रेम का वर्णन है। अनखात = रुष्ट होते हैं।

महत्वपूर्ण

1. इस पद में जो कथन है, वह स्वयं राधिकाजी बावली-सी होकर तथा प्रेमोन्मत्तता के कारण अपने को श्याम समझकर कर रही हैं।

देवजू या मन मेरे गयंद को रैनि[1] रही दुख-गाड़ महा है,
प्रेम पुरातन मारग बीच टकी अटकी दृग मेल-सिला है;
आवो उदास नदी अँसुवान की बूड़्यो चढ़ी चलै बलु का है,
साहुनी[2] ह्वै चित चीत री अरु पाहुनी ह्वै गई नींद बिदा है।

रैनि रही दुख-गाढ़ = रात दुःख का गढ़ा हो गई है। दृग टकी = दृष्टि की स्थिरता (टकटकी)। बलु का ह्वै = किस बल से। साहुनी = साहूकार की स्त्री, अर्थात् ऊँचे मनवाली।

उठी अकुलाय सुनी जब नेक कला परबीन लला ब्रजराज,
बिसारि दई कबि देव तुम्हैं अवलोकत ह्या अरु लोक की लाज;
इते पर और चवाव चल्यौ बरजैं घर जे गुरु लोग समाज,
कहाँ लगि लाज कछू कहिए, इतनी सहिए सब रावरे काज।

नायिका नायक से अपनी प्रेम-दशा का वर्णन करती है।

चवाव = बुरी चर्चा, पैशुन्य।

जागत हू सपने न तजौं अपनेई अयानपने को अँधयारो,
क्योंहूँ छिपात छिपै न दिनौ-निसि देह दिपै दुति देव उज्यारो;
नैनन ते निचुरयो परै नेह रुखाई के बैनन को न दरयारो,
दूरि रह्यो किन जीवन मूरि जु पूरि रह्यो प्रतिबिंब ज्यों प्यारो।

---

१. हाथी को फँसाने के लिये प्रायः रात को गढ़ा खोदा जाता है।

२. चित्त में चीतकर (चिंता करके, विचार करके) नींद साहुनी के समान अभिमानिनी हो गई, अर्थात् बुलाने से नहीं आती, और पाहुनी के समान शीघ्र बिदा होकर चली गई।

अयानपने का अंधकार प्रेम है । नायिका कहती है, प्रेम मूर्खता अथवा अंधकार-पूर्ण ही सही, किंतु मुझे वह सोते-जागते छोड़ता नहीं है । वह प्रेम दिन-रात क्षण-भर को भी नहीं छिपता है । उससे देह दीप्ति-पूर्ण है, अथच उसकी कांति उजियाली है । प्रयोजन यह है कि प्रेम को कोई मूर्खता या अंधकार-पूर्ण भले ही कहे, किंतु वास्तव में वह उज्ज्वल है । स्नेह के अर्थ प्रेम तथा तेल दोनों के हैं । स्नेह चिकना माना गया है, इसी से कथन हुआ है कि जब नेत्रों से स्नेह निचुड़ा पड़ता है, तब रूखे वचनों का एतबार नहीं है । जब प्रेमी प्रत्येक स्थान में छाया की भाँति प्रतिबिंबित है, तब वह जीवनाधार दूर कहाँ रहा ?

अरिकैं वह आजु अकेले गई खरिकै हरि के गुन रूप लुही १,
उनहूँ अपनो पहिराय हरा मुसक्यायकै गायकै गाय दुही;
कवि देव कह्यो किन कोई कछू, तब ते उनके अनुराग छुही २,
सब ही सों यहै कहै बाल-बधू, यह देखु री माल गुपाल गुही ।

अरिकै = अड़ करके । खरिकै = जहाँ गाएँ और ग्वाल एकत्र हों, वह स्थान । लुही = लुभी ।

'खरक'-शब्द हिंदी के कोश में है । इसके माने गोशाला के हैं ।

चित दै चितऊँ जित ओर सखी, तित नंदकिशोर कि ओर ठई,
दसहू दिसि दूसरो देखति ना छबि मोहन की छिति माहँ छई;
कवि देव कहाँ लौं कछू कहिए, प्रतिमूरति हौं उनहीं की भई,
ब्रजबासिनि को ब्रज जानि परै न भयो ब्रज री ब्रजराज मई ॥८१॥

१. लोट-पोट हुई ।
२. रँगी हुई ।

ब्रजवासियों को ब्रज समझ ही नहीं पड़ता है, क्योंकि सारा ब्रज ब्रजराज ( भगवान् ) मय हो गया है।

* ठई = स्थित।

ए अपनी करनी किन देखत देव कहीं न बनाइ कछू मैं,
घायल ह्वै करसायल १ ज्यौं मृग त्यौं उतही ऋतुरापल २ घूमैं;
मेटिबे को तनतापन दुहू भुज भेटिबे को झपटैं झुकि झूमैं,
चित्र के मंदिर मित्र तुम्हें लखि चित्र की मूरति को मुख चूमैं।

नायक नायिका की तसवीर देखकर उद्विग्न हो जाता है। सखी नायिका से नायक की दशा का वर्णन करती है।

आँखिमिहीचनि ३ खेलत मोहिं दुहू बिधि सोध कहूँ नहिं जाइ न,
चोर ह्वै सोर ४ कै नंदकिसोर री जाइ छिपै पै कहूँ सटि जाइ न;
नैन-मिहीचौं जु रे उनके तजि लाज सनेह कहूँ हटि जाइ न ५,
नाथ हा! हाथ सरोजसे मेरे करेरे कटाच्छ कहूँ कटि जाइ न ६।

१. काला मृग।

२. आतुरता से, जल्दी है।

३. आँख मुँदौवल।

४. चोर-मिहीचनी का नियम है कि प्रत्येक खेलनेवाला चोर से छिपता है, किंतु एक बार जोर से पुकार देता है कि खोजो। जिसको चोर खोज ले, वह दूसरे बार के खेल में चोर हो जाता है।

५. यदि लाज छोड़कर नायक के नैन बंद करूँ, तो स्नेह वश कहीं हाथ न हट जाय कि नैन अधमुँदे रह जायँ, और वह सब देख पड़े, जिससे खेल बिगड़ जाय।

६. हे नाथ, तुम्हारे हाथ कमल-से हैं, सो मेरे कड़े कटाक्षों से कहीं कट न जायँ।

इस छंद में नायिका अपने प्रेमाधिक्य का कथन करती है। मोहि=मोहित होकर। दुहु विधि सोध=दोनो प्रकार (चित्त के भीतर-बाहर) का खोज। नटि जाइन=नष्ट न हो जाय, चला न जाय। सोर कै=शोर करके। सटि जाइन=चिपक न जाय, अर्थात् ऐसा छिप जाय कि खोज न मिले। जु=यदि। हा!=विस्मय। करेरे=पैने।

( २१ )

## मन

रूप को रसिकु रसलंटु परस लोभी
राग ही सों रँग्यो बसै बासु लै अड़ाइतो[१];
मारचो नहीं जातु बिनु मारे न डेरातु घरी
काम करै खोटे छोटे बड़े सों बड़ाइतो[२]।
होइ जो हमारो कोई हितू हितकारी यासों
कहै समुझाय देव कुमति छुड़ाइतो;
मानै न अनेरो[३] मनु मेरो बहुतेरो कह्यो
पूतु ज्यों कपूतु लरिकाई को लड़ाइतो ॥१८४॥
तेरो कह्यो करि-करि जीव रह्यो जरि-जरि,
हारी पाँय परि-परि तऊ तैं न की सँभार;
ललन बिलोकि देव पल न लगाए तब,
यों कल न दीनी तैं छलन उछलनहार[४]।

१. अविनत, हठी (पांचो इंद्रियों के सुख अर्थ मचलनेवाला)।
२. छोटे और बड़े में अपने को बड़ा समझता है।
३. अन्यारा, अनोखा।
४. हे मन ! तू छलने के लिये उछलता (उत्तेजित होता) है।

ऐसे निरमोही सों सनेह बाँधि हौं बँधाई
    आपु बिधि बूड्यो माँझ बाधा सिंधु निराधार :
एरे मन मेरे तैं घनेरे दुख दीन्हे, अब
    एकैवार दैके तोहि मूँद मारौं एक बार ॥२८५॥

बिधि बूड्यो = विधि-पूर्वक डूबा, अच्छी तरह डूब गया या फँसकर डूब गया। माँझ = बीच में। कैवार = किवाड़े। कपाट पलकें हैं।

औचक अगाध सिंधु स्याही को उमड़ि आयो[१],
    तामैं तीनौ लोक बूड़ि गए यक संग मैं;
कारे कारे आखर लिखे जु कारे कागर,
    सुन्यारे करि बाँचै कौन जाँचै चित भंग मैं।
आँखिन मैं तिमिर अमावस की रैनि जिमि
    जंबुरस - बुंद जमुना - जल - तरंग मैं;
यों ही मन मेरो मेरे काम को न रह्यो माई,
    स्याम रंग ह्वै करि समान्यो स्याम-रंग मैं ॥२८६॥

आखर=अक्षर। जंबु=जामुन। औचक=एकाएक। कागर=कागज।

मैं समुझायो नहीं समुझै मन को अपनो अपमान न सूझै,
मोहन मान करै तौ गरे परि देव मनैबे को जाइ अरूझै;
काको भयो सबसों बिगरो यह जाकारे[२] मेरे सु तो बात न बूझै,
सौति हमारी सो प्यारे की प्यारी ता प्यारे के प्यार परोसी सों जूझै।

नायिका नायक के विषय में उपालंभ प्रकट करती हुई अपने मन का वर्णन करती है। अरूझै = उलझै।

---

१. मन अंधकार में पड़कर भला-बुरा नहीं देखता।

२. जिसके वास्ते।

सूनेहूँ नैन लखे न तबै अब पैए कहाँ जब चाहत हेरो,
कान करे नहिं कान तबै तकि कान लगे अकुलान घनेरो;
लाजहि जाइ मिले उतए, इत माँहि मिले मग मेटत मेरो[1],
मेटौं मनोरथ हौं इनको तौ मिटै मन मेरे मनोरथ तेरो॥१८८॥

कान करे इत्यादि—कान करे नहिं (हे नेत्र, तब तुम सचेत या सजग नहीं हुए, या तुमने नायक की बिनती न मानी)।

कान तब तकि (तब कान्ह को देख करके) कान लगे (तुमने लाज की)।

कान लगे अकुलान—इस काल कुल-कानि में लगे हुए तुम अब व्याकुल होने लगे।

गोत-गुनान उतै इत प्रीति सुचादरि-सी अँखियान पै खैंची,
टूटै न कानि दुहू दुखदानि की देवजू हौं दुहू ओर ते ऐंची;
सील लटो न हियो पलटो प्रगटो सुनिरंतर अंतर कैंची,
या मन मेरे अनेरे दलाल ह्वै हौं नंदलाल के हाथ लै बैंची॥१८९॥

---

उधर कुल मर्यादा का घमंड था, और इधर प्रेम ने आँखों पर चद्दर-सी तान दी, जिससे कुल आदि कुछ देख ही न पड़ते थे। इन दोनो दुखदायियों की मर्यादा नहीं टूटती थी, जिससे नायिका का चित्त दोनो ओर खिंचता था। न तो शील (कुल-संबंधी महत्त्व) न्यून हुआ, न (प्रेम-पूर्ण) हृदय का ढंग पलटा, जिससे चित्त के अंदर सदैव स्थिर रहनेवाली कैंची-सी उत्पन्न हो गई (कैंची जब काटती है, तब उसमें दोनो ओर से एक दूसरी से प्रतिकूल शक्तियाँ काम करती हैं।), तो भी मेरे मन ने अन्यायी दलाल बनकर मुझे लेकर भगवान् के हाथ बेच दिया, अर्थात् उनके प्रेम के वश कर दिया।

१. उस काल ये नेत्र उधर लज्जा को मिल गए, तथा इधर मुझसे मिलकर मेरा (सु) मार्ग मेट रहे हैं।

गोत-गुमान = कुल का अभिमान । कानि = मर्यादा । घटो (घटा) = न्यून (दुर्बल) हुआ । अनेरे = अन्यायी ।

चरननि चूमे, छुवे छवानि, ह्वै चकित देव,
झूमिके दुकूलन न घूमि करि घटि गयो;
कोरे कर-कमल करेरे कुच कंदुकनि
खेलि-खेलि कोमल कपोलननि पटि गयो।
ऐसो मन मचला अचल अंग-अंग पर,
लालच के बात लोक-लाजहि ते हटि गयो;
लट मैं लटकि लोइननि मैं उलटि करि
त्रिबली पलटि कटि-तटी माहिं कटि गयो ॥१६०॥

मन के माध्यम नायिका के नखशिख का वर्णन है।

नायक का मन चरणों को चूमकर, एड़ियों को छूकर तथा दुकूलों में झूमने से चकित होकर भी वापस न हुआ, न उसका अधिकाधिक अंग देखने की इच्छा घटा। अछूते कमल-समान हाथों तथा गेंदों के समान कड़े कुचों से खेल-खेलकर वह मुलायम गालों पर छा गया।

छवानि = एड़ियों को। लोइननि मैं उलटि करि = आँखों को उलटा करके (मग्न होकर)।

जीभ कुजाति न नेकु लजाति गनै कुल-जाति न बात कह्यो करै[1],
देव नयो हिय नेह लगाय बिदेह कि आँचन देह दह्यो करै,
जीव अजान न जानत जान जो मैन अयान के ध्यान रह्यो करै,
काहे को मेरो कहावत मेरो जुपै मन मेरो न मेरो कह्यो करै[2]॥

बिदेह = कामदेव। जान = ज्ञान। अयान (अजान) = अज्ञान।

---

१. बात कहन करती (कहती) है।

२. मन मेरा कहलाता भर है किन्तु मेरा क्यों है, जब कि मेरा मन मेरा कहना ही नहीं करता।

प्रानप्यारे पति को करत अपमान, तब
जानत न, देव अब प्रान तन खोत क्यों ;
रोगी ज्यों सुबात बात कहत सम्हारत न,
इत उतपात१ उत पात कीन पोत क्यों।
कोसत है आप अपसोस करै आपही ते,
रोस करि तब तौ रिसात अब रोत क्यों ;
पूँछै किन कोई मन पीछे पछितात कहा,
सूर छत जोय छिति मूरछित होत क्यों ॥१६२॥

कलहांतरिता नायिका का वर्णन है। सुबात = सन्निपात से पीड़ित दशा में प्राय: रोगी अर्य-बाय बकता है, उस दशा से अभिप्राय है। उतपात = उपद्रव। पोत = जहाज़। छत = क्षत। जोय = देख करके।

(२२)

विरह

आई नहीं तन मैं तरुनाई भई नहीं स्याम के संग सँयोगिनि,
कौने सिखाई धौं सीख कहा सुमिरै धरि ध्यान मनो जुग जोगिनि;
भोजन बास न हास विलास उसास भरै मनौ दीरघ रोगिनि,
आँखिन ते अँसुवा नहिं सूखत एकई बार ह्वै बैठी बियोगिनि।

धौं = या (यह एक अव्यय है, जो ऐसे प्रश्नों के पहले लगाया जाता है, जिनमें जिज्ञासा का भाव कम और संशय का अधिक होता है)। जुग जोगिनि = पूरे युग से जैसे योगिनी। दीरघ रोगिनि = बड़े रोगवाली। एकई बार = एकबारगी।

१. इधर तो मान द्वारा उत्पात किए, फिर उधर उसी मान के लिये पत्ते का जहाज़ क्यों बनाया, अर्थात् मान को डुबो क्यों दिया ?

वेई ससि-सूरज उवत निसि-द्यौस, वही
नखत-समूह झलकत नभ न्यारो सो ;
वेई देव दीपक समीप करि देखे, वही
दून्यौ करि देख्यो चौगून्यौ हौ उजारो-सो ।
वेई बन-बागन विलोकै सीस-महल,
कनकमनि मोती कछू लागत न प्यारो सो ;
वाही चंदमुखी की वा मंद मुसुकानि बिन
जानि परो सब जग अधिक अँधियारो सो ॥१६४॥

वेई = वही । उवत = उदय होते हैं । दून्यौ करि देख्यो = दुगना देखा, अर्थात् बहुत देखा ।

घोर लगै घर बाहिरहू डर नूतन नूत दवागि जरे-से ,
रंगित भीतिन भीति लगै लखि रंगमही रनरंग ढरे-से१ ;
धूम घटागर धूपनकी निकसै नवजालन ब्याल भरे-से२ ,
जे गिरि-कंदर-से मनि-मंदिर आज भए उजरे३ उजरे-से ॥१६५॥

घोर डर = अतिशय भय । नूत न नूत = जो नए नहीं ( अर्थात् पुराने ) हैं, और जो नए हैं, ये दोनो दावानल से जले हुए दिखाई देते हैं । नूत आम को भी कहते हैं । रंगमही = विहार-स्थान । धूम घटा=गर = अगर के धूम का समूह । अगर की लकड़ी जलाने से सुगंधि देती है ।

१. रँगी हुई दीवारों को देखकर डर लगता है, तथा विहार-स्थल देखकर ( ऐसा भान होता है कि ये ) ढाले हुए ( पूरे ) युद्धस्थल हैं ।

२. धूपों ( सुगंधित धूमवाला धूप ) तथा अगर के धूम से घटाओं का समूह नहीं निकलता है, वरन् उसमें नवीन सर्प-से भरे हुए हैं । ज्वालों में नवीनता यह है कि वे आग से निकलते हैं ।

३. उ ( वे ) जलकर उजड़-से गए हैं ।

पून्यो१ प्रकास उदो उकसाइकै आसहू पास बसाइ अमावस२,
दै गए चित्त मैं सोच-बिचार, सु लै गए नींद छुधा बल बावस;
है३ उत देव बसंत सदा इत है४ उत है हिय-कंप महा बस,
है५ सिसिरो निसि ग्रीषम के दिन आँखिन राखि गए रितु पावस६।

नायिका की विरह-दशा के अंतर्गत षट् ऋतुओं का वर्णन है। उदो = उदय को। बावस = बलात्कार से। अथवा वहाँ रहते हुए। है उत है = हेमंत-ऋतु है।

ना यहु नंद को मंदिर है वृषभान को भौन कहा जकती हौ,
हौंहीं कि ह्याँ तुमहीं कवि देवजू काहि धौं घूँघट कै तकती हौ;
भेटती मोहिं भटू किहि कारन कौन की धौं छबि सों छकती हौ,
कैसी भई हौ कहौ किन कैसेहू कान्ह कहाँ हैं कहा बकती हौ॥

जकती हौ = भौचक्की होती हौ।

---

१. शारदीय चंद्र तथा नायिका के मुख से अभिप्राय है; यहाँ शरद् ऋतु का निर्देश है।

२. नायिका के केश-कलाप से अभिप्राय है, जो विरह-वश खुले हुए हैं।

३. जहाँ नायक है, वहीं वसंत-ऋतु है, तथा वहीं पर सब आनंद की सामग्री है, एवं यहाँ हेमंत है।

४. नायिका का विरह में हृदय काँपने से हेमंत-ऋतु का अभिप्राय है।

५. नायक के विरह में नायिका के लिये रात्रि शिशिर-ऋतु की रात्रि के समान बड़ी है, तथा दिन ग्रीष्म-ऋतु के दिन के समान बड़े हैं। इस चरण में शिशिर तथा ग्रीष्म-ऋतुओं का निर्देश है।

६. नेत्रों से अश्रु-धारा का बहना मानो पावस-ऋतु है।

देखे दुख देत चेत१ चंद्रिका२ अचेत करि,
चैन न परत चंद चंदन को टारि दै;
बीजन लगी है छबि, बीजन३ करे न बीर,
नीजन४ सुहात है सखीजन निवारि दै।
साए सजि सेजन करेजन मैं सूल उठै,
जारि दै उसीर५ कुटी, रावटी उजारि दै;
फूँकै ज्यों फनीद६ री फूल-माल को न नीरी करि,
पबीरी बरी ऐ जाति या बौरी बगारि दै ॥१६८॥

रावटी = छोटा ख़ेमा या बँगला। पबीरी = बौरी, पगी। बगारि दै = फेंक दे।

केलि के बगीचे लौं अकेली अकुलाय आई,
नागरि नवेली बेली हेरत हहरि परी;
कुंज-पुंज तीर तहँ गुंजत भँवर-भीर,
सुखद समीर सीरे नीर की नहरि परी।
देव तेहि काल गूँथि ल्याई माल मालिनि, सो
देखत बिरह-बिष-ब्याल की लहरि परी;
छोह-भरी छरी-सी छबीली छिति माहिं फूल-
छरी के छुअत फूलछरी-सी छहरि परी ॥१६६॥

---

१. चैत।
२. चाँदनी।
३. पंखा।
४. निर्जन।
५. ख़स।
६. सर्प।

